उपस्थान करे। तदनन्तर दीक्षित को भोजन के लिये नियत यवागू देकर आदि से २१ अनुवाकों का अनुवाचन करे। प्रातः मध्यान्ह और सायं तीनों काल में तीन २ पूला घास घोड़े के लिये लावे। यह आश्वमेधिकी दीक्षा केवल क्षत्रिय ब्रह्मचारी के लिये ही है। इसलिये क्षत्रिय ब्रह्मचारी देव बुद्धि से घोड़े की सेवा भी अपने अन्य नियमों को पालने के समान ही किया करे। जल के किनारे जाय किन्तु जल में न घुस कर बाहर से ही जल लेकर घोड़े की सेवा करे। इन्हीं दो मन्त्रों से त्रैविधिक व्रत को करना चाहिए। वेद के उपनिषद भाग को पढ़ने की इच्छा हो तो वाराह श्रौतसूत्र में लिखे अनुसार ब्रह्मचारी प्रवर्ग्यं संस्मरण कर्म के प्रतिपादक मन्त्र ब्राह्मण को प्रथम पढ़ना चाहिये। दिन का समय खड़ा रह कर व्यतीत करे और रात्रि में मौन होकर बैठे। पर्व के दिनों में भी ऐसा ही आचरण रखे। यदि सम्पूर्ण शिर में केश रखे तो एक वर्ष के पश्चात् श्रेष्ठ प्रवर्ग्य हो जाता है ॥१-२७॥

---

## नवम खण्ड

षोडशवर्षस्य गोदानम् ।१। अग्नि वाऽध्येष्यमाणस्य अग्निगोदानिको मैत्रायणीयजटाकरणेनोक्तमन्त्रविधिः ।२। उपस्थ उपकक्षयोश्चाधिको मन्त्रप्रयोगः ।३। यत्क्षुरेण मर्चयते' ति भूमौ केशान्निखनेत् ।४। अन्ते गां दद्यात् ।५। द्वे द्वे गुरुणाऽनुज्ञातः स्नायात् ।६। छन्दस्यर्थान् बुध्वा स्नास्यन् गां कारयेत् ।७। आचार्यमर्हयेत् ।८। 'आपो हिष्ठे' ति तिसृभिः 'हिरण्यवर्णाः शुचयं' इति चतसृभिः स्नात्वा अहते वाससी परिददाति ।९। वस्व्यसि वसुमन्तं मा कुरु ।१०। सौवर्चसाय मा तेजसे ब्रह्मवर्चसाय परिददामी' ति, 'विश्वजनस्य छायासी' ति छत्रं धारयते ।११। मालामावध्नीते 'यामश्विनौ धारयेतां बृहस्पतिः पुष्करस्रजम् । २। तां विश्वे देवैरनुमतां मालामारोपयामी' ति ।१३।

'तेजोसीति हिरण्यं विभृयात् ।१४। प्रतिष्ठे स्थो देवते द्यावापृथिवी मा मा संताप्तिं' त्युपानहौ ।१५। 'विष्टम्भोसी' ति धारयेद्वैणवीं यष्टिं सोदकं च कामण्डलुम् ।१६। नित्यव्रतान्याहुराचार्याः 'द्विवस्त्रोन ऊर्ध्वं शोभनं वासो भर्तव्यमि' ति श्रुतिः ।१७। आमन्त्र्य गुरून् गुरुवधूश्च स्वान् गृहान् व्रजेत् ।१८। प्रतिषिद्धमपरथा द्वारा निस्सरणं मलवद्वाससा सह संभाषा रजस्वद्वाससा सह शय्या। गोगुर्वोर्दुरुक्तवचनमस्थाने शयनं स्मयनं स्थानं यानं गानं स्मरणमिति तानि वर्जयेत् ।१९। याजनवृत्तिरुञ्छशिलमयाचितप्रतिग्रहः साधुभ्यो वा याचितमनायासेन सिध्यमानार्थां वा वैश्यवृत्तिः ।२०। स्वाध्यायविरोधिनोऽर्थान्विसृजेत् ।।२१।।

जन्म से सोलहवें वर्ष में गोदान नामक संस्कार करे। श्रुति में लिखा है कि महर्षि मैत्रायणि ने अग्नि स्थापन के समय गोदान संस्कार किया था। 'यत् क्षुरेण' इत्यादि मन्त्र पढ़कर केशों को काटकर भूमि में गाड़े और अन्त में आचार्य को दो-दो गौयें दे। फिर गुरु की आज्ञा से समावर्तन स्नान करे। वेदों के अर्थ को भली-भाँति समझ कर समावर्तन स्नान करता हुआ गौ से आचार्य की पूजा करे। 'आपो हिष्ठा०' इत्यादि तीन और 'हिरण्यवर्णाः०' इत्यादि चार ऋचाओं से स्नान करने पर स्नातक को नवीन वस्त्र दे। और 'वस्व्यसि' इत्यादि मन्त्र पढ़े। 'विश्वजनस्य०' मन्त्र से छाता तथा 'या मयिवनी०' मन्त्र पढ़ कर माला-धारण करे। 'तेजोसि०' मन्त्र से सुवर्ण धारण करे और प्रतिष्ठे 'स्थोदेवते०' इत्यादि मन्त्र से जूते पहने। 'विष्टम्भोसि०' इत्यादि मन्त्र से ... और जल सहित कमण्डलु को धारण करे। अब स्नातक के गृहस्थ के लिये कुछ नियमों को कहते हैं। यज्ञ कराना, और बिना माँगे धन स्वीकार करना। या आसानी से सिद्ध होने वाली वैश्य वृत्ति से जीविका ... तथा स्वाध्याय के विरुद्ध का कार्यों त्याग करे।१-२१।